ट्रक कम्पनी के कारबार के स्थान से वस्तुएं उठा लेते है और उन्हें वही सौंप देते हैं।

ज्यो ही कोई माल गाहक को सौंप दिया जाता है, त्यो ही शिपिंग क्लर्क बिक्री विभाग को इसकी सूचना देता है, जो इसके बाद गाहक को सूचित करता है। यह सूचना प्राय वहन पत्र, रेलवे रसीद, एयर कन्साइनमेंट नोट, आदि, और बीजक या बिल तथा सहगामी पत्र के रूप में होती है। कभी-कभी पत्र भेजा जाता है और जल्दी के मामला में तार दिया जाता है, जिसमे गाहक को यह पता चल जाए कि उसकी वस्तुएं चल पड़ी है। यदि वस्तुएं अपनी मन्जिल पर सुरक्षित पहुंच जाती हैं, तो यातायात विभाग की अब कोई और जिम्मेवारी नही।

नुकसान या टूट फूट के लिए क्लेम या दावे—भारत में रेल्वे प्रशासन की जिम्मेवारी निक्षेप ग्रहीता (Bailee) की होती है। जहाँ वस्तुएं रेल्वे की जोखिम पर और इसीलिए उसी दर पर जाती हैं और ठीक रीति से पैक की हुई हैं, वहाँ नुकसान के लिए रेलवे जिम्मेवार है। अगर वह मालिक के जोखिम पर ले जाई जाती है तो रेल्वे प्रशासन उस हानि या टूट-फूट के लिए दायी है जो रेल्वे प्रशासन या उसके कर्मचारियो के दुराचरण या लापरवाही के कारण हो। यदि वस्तुएं टूटी फूटी हालत में, अपनी मंजिल पर पहुंचें या नष्ट हो जायें, तो वाहक पर संविदा की शर्तों और कानून के अनुसार ही दायित्व होगा। रिसीविंग क्लर्क को टूट-फूट या हानि नोट कर लेनी चाहिए और यह भी देख लेना चाहिए कि वाहक या उसका एजेंट इस नोट करले। जहाँ कन्साइनमेंट ही नष्ट हो जाये, वहा वाहक को वस्तुओं की कीमत देनी होगी, बशर्ते कि उसे कानून ने छूट न दे रक्खी हो। उदाहरण के लिए, ईश्वरीय प्रकोप से होने वाली हानि या संविदा द्वारा दी गई छूट। भेजने वाले को यह सिद्ध करना पड़ता है कि उसने वस्तुएँ भेजी थी और उनमें यह माल था। वहन-पत्र या रेलवे रसीद या एयर कन्साइनमेंट नोट या वेबिल (Way bill) भेजने का काफी प्रमाण है और बीजक की प्रमाणित प्रति उसकी अन्तर्वस्तुओं का प्रमाण है। भेजते समय के भार में और प्राप्तकर्ता द्वारा प्राप्त करने के समय के भार में कोई कमी हो तो यह पता चलेगा कि कमी उस समय हुई है, जब माल वाहक के पास था।

जब माल को कुछ नुकसान हुआ हो, तब यातायात विभाग उस हानि या नुकसान के लिए दावा वाहक के सामने पेश करता है। इस दावे के साथ रेल्वे रसीद और बीजक आदि समयक कागज होने चाहिए। कानून के अनुसार दावे निश्चित समय के अन्दर पेश करा देना जरूरी है। इसलिए यातायात विभाग का दावे का समर्थन करने के लिए आवश्यक सारी गवाही इकट्ठी करके उसे जल्दी पेश कर देना चाहिए। अधिकारी लोग दावो की जाँच करने और उनका फैसला करने में बड़े सुस्त होते है। इसलिए दोनो के पीछे लगे रहना जरूरी हो जाता है।

जहाँ कोई माल पहुंचने में देर हो गई हो, वहाँ यातायात विभाग के ट्रेसिंग

क्लर्क को देरी की सूचना मिलने पर वहन पत्र या रेलवे रसीद की फाइल कापी निकाल कर उस जगह के स्टेशन मास्टर को टेलीफोन, तार या पत्र द्वारा सूचना देनी चाहिए, जहां माल दिया गया था। उसे माल पाने वाले से भी अपने यहां के स्टेशन मास्टर से पूछ-ताछ करने के लिए कहना चाहिए। रेलवे अधिकारियों से माल का पता लगाने को कहा जाता है और माल का पता लगने पर उसे माल पाने वाले को सौंप देने के लिए कहा जाता है। अगर युक्तिसंगत समय के भीतर माल न सौंप दिया जाय तो क्लेम पेश कर देना चाहिए।

प्रायः यह होता है कि अफसरों, विभागाध्यक्षों, सेल्समैनों और अन्य कर्मचारियों को गाड़ी, विमान या जहाज द्वारा कारबार के लिए यात्रा करनी पड़ती है। यातायात प्रबन्धक से उनके लिए जगह बुक कराने को कहा जाता है। बहुत बार यात्रा करने का निश्चय बहुत देर में किया जाता है और साधारणतया यात्रा करने की इच्छा वाले व्यक्ति के लिए स्थान की व्यवस्था करना बड़ा कठिन होगा। अच्छा यातायात प्रबन्धक अधिक आसानी से ऐसे काम करा सकता है।

---

१. अधिक विस्तृत जानकारी के लिए देखिए अध्याय २७ और मेरी पुस्तक मैनुअल आफ मर्केंटाइल (हिन्दी में यह वाणिज्यिक विधि के नाम से प्रकाशित हुई है)